श्री वीतराग सत्साहित्य ग्रन्थमाला पुष्प २



॥ सर्वज्ञवीतरागाय नमः ॥

श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवप्रणीत

# श्री पंचास्तिकाय संग्रह

मूल गाथाएँ, संस्कृत छाया, श्रीअमृतचन्द्राचार्यदेवविरचित
संस्कृत समयव्याख्या टीका तथा उसके गुजराती
अनुवाद के हिन्दी अनुवाद सहित



गुजराती अनुवादक :

श्री हिंमतलाल जेठालाल शाह
बी. एस. सी.



हिन्दी अनुवादक :

श्री मगनलाल जैन

प्रकाशक : श्री वीतराग सत् साहित्य प्रसारक ट्रस्ट
६०२ कृष्ण नगर,
भावनगर ( गुजरात )



प्रकाशन :

| | | |
|---|---|---|
| प्रथम संस्करण | : १००० : | श्री सेठी दि० जैन ग्रन्थमाला, बम्बई |
| द्वितीय संस्करण | : १५०० : | श्री दि० जैन स्वाध्याय मंदिर ट्रस्ट, सोनगढ़ |
| तृतीय संस्करण | : २५०० : | श्री वीतराग सत्-साहित्य प्रसारक ट्रस्ट, भावनगर |



प्रकाशन तिथि: भाद्रपद शुक्ला पंचमी, वीर नि० सं० २५०१



मूल्य : ७)५० रुपये



प्राप्ति स्थान :
(१) श्री वीतराग सत् साहित्य प्रसारक ट्रस्ट, ६०२ कृष्ण नगर, भावनगर
(२) श्री दि० जैन स्वाध्याय मन्दिर ट्रस्ट, सोनगढ़ ( सौराष्ट्र )
(३) श्री टोडरमल स्मारक भवन, ए-४ बापूनगर, जयपुर



मुद्रक : नेमीचन्द पांचूलाल जैन
कमल प्रिन्टर्स,
मदनगंज ( किशनगढ़ )

# अर्पण

जिन्होंने इस पामर पर अपार उपकार किया है, जिनकी प्रेरणा
और कृपासे यह "पंचास्तिकायसंग्रह"का अनुवाद हुआ है,
जो श्री कुन्दकुन्दभगवानके असाधारण भक्त हैं, पाँच
अस्तिकायोंमें सारभूत ऐसे शुद्धजीवास्तिकायका अनुभवन
करके जो स्व–पर कल्याण साध रहे हैं, और जिनकी
अनुभवयुक्त कल्याणमयी शक्तिशाली वाणी के परम
प्रतापसे पाँच अस्तिकायोंकी स्वतंत्रताका
सिद्धांत तथा शुद्धजीवास्तिकायकी अनु-
भूतिकी महिमा सारे भारतमें गूँज
रही है, उन परमपूज्य परमोपकारी
कल्याणमूर्ति गुरुदेव श्री कानजी
स्वामी को यह अनुवाद
पुष्प अत्यन्त भक्ति
भावसे अर्पण
करता
हूँ।

संस्कृत टीका के अनुवादक :

हिंमतलाल जेठालाल शाह

# प्रकाशकीय निवेदन

चरम तीर्थंकर श्री १००८ श्री महावीर भगवान के २५०० वें निर्वाण महोत्सव के अन्तर्गत सोनगढ़ ( सौराष्ट्र ) में फाल्गुन सम्वत् २०३० में अत्यन्त उल्लास पूर्वक श्री महावीर कुन्द-कुन्द परमागम मन्दिर की प्रतिष्ठा का उत्सव हजारों मुमुक्षुओं ने दूर-दूर से आकर मनाया था। उस प्रसंग में श्री वीतराग सत् साहित्य प्रसारक ट्रस्ट की स्थापना हुई थी। श्री जिनवाणी-वीतराग साहित्य का खूब-खूब प्रसार हो और भव्य जीवों को निज कल्याण में निमित्त हो यह इस ट्रस्ट का मुख्य उद्देश्य है। उस उद्देश्य के अनुसार "श्री पंचास्तिकाय संग्रह" शास्त्रजी की तृतीय आवृत्ति का प्रकाशन मुमुक्षुओं के सम्मुख रखते हुए हमको आनन्द होरहा है।

इस शास्त्र का ज्यादा से ज्यादा संख्या में मुमुक्षु भाई लाभ ले सकें इस हेतु से इस शास्त्र की कीमत लागत मूल्य से लगभग ७५% रखने में आई है।

प्रथम संस्करण श्री सेठी दिगम्बर जैन ग्रन्थमाला व द्वितीय संस्करण श्री दिगम्बर जैन स्वाध्याय मन्दिर द्वारा प्रकाशित हुआ था। परन्तु वर्तमान में यह शास्त्र प्राप्य नहीं होने से इस चालू आवृत्ति का प्रकाशन आवश्यक था।

कमल प्रिन्टर्स के मालिक श्री नेमीचन्दजी पाँचूलालजी जैन ने इस शास्त्र के प्रकाशन में खूब-सहयोग किया है उसके लिए हम उनके आभारी हैं।

अन्त में जिनकी प्रेरणा से इस ट्रस्ट की स्थापना हुई जो अपने निज स्वरूप को साधते-साधते भव्य जीवों को स्वरूप प्राप्ति का उपाय बता रहे हैं और स्वरूप प्राप्ति के निमित्त भूत, जिनवाणी के प्रसार में प्रेरणा रूप हैं ऐसे पूज्य श्री कानजी स्वामी के हम अत्यन्त ऋणी हैं।

इस शास्त्र में आचार्य भगवन्तों द्वारा लिखे हुए निज स्वरूप-रूप अध्यात्म मन्त्रों द्वारा भव्य जीवोंको आत्मानुभूति प्राप्त हो ऐसी हमारी हार्दिक भावना है।

भाद्रपद शुक्ला पंचमी<br>वीर नि० सं० २५०१

ट्रस्टीगण :<br>श्री वीतराग सत् साहित्य प्रसारक ट्रस्ट<br>भावनगर (गुजरात)



❀ ॐ ❀

॥ नमः श्री सद्गुरवे ॥

# ❀ उपोद्घात ❀



भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेव प्रणीत यह "पंचास्तिकायसंग्रह" नामक शास्त्र 'द्वितीय श्रुतस्कन्ध'के सर्वोत्कृष्ट आगमोंमेंसे एक है।

'द्वितीय श्रुतस्कन्ध'की उत्पत्ति किसप्रकार हुई, यह हम पट्टावलियोंके आधारसे संक्षेपमें देखें:—

आजसे २४८५ वर्ष पूर्व इस भरतक्षेत्रकी पुण्यभूमिमें जगत्पूज्य परम भट्टारक भगवान श्री महावीर स्वामी मोक्षमार्गका प्रकाश करनेके लिये समस्त पदार्थोंका स्वरूप अपनी सातिशय दिव्यध्वनि द्वारा प्रगट कर रहे थे। उनके निर्वाणके पश्चात् पाँच श्रुतकेवली हुए, जिनमें अन्तिम श्रुतकेवली श्री भद्रबाहुस्वामी थे। वहाँ तक तो द्वादशांगशास्त्रकी प्ररूपणासे निश्चयव्यवहारात्मक मोक्षमार्ग यथार्थरूपमें प्रवर्तमान रहा। तत्पश्चात् कालदोषसे क्रमशः अंगोंके ज्ञानकी व्युच्छित्ति होती गई। इसप्रकार अपार ज्ञानसिन्धुका बहुभाग विच्छेदको प्राप्त होनेके पश्चात् दूसरे भद्रबाहुस्वामी आचार्यकी परिपाटीमें दो समर्थ मुनिवर हुए—एक श्री धरसेनाचार्य और दूसरे श्री गुणधराचार्य। उनसे प्राप्त ज्ञानके द्वारा उनकी परम्परामें होनेवाले आचार्योंने शास्त्रोंकी रचना की और वीर भगवानके उपदेशका प्रवाह अच्छिन्न रखा।

श्री धरसेनाचार्यको अग्रायणी पूर्वके पंचमवस्तुअधिकारके महाकर्मप्रकृति नामक चतुर्थ प्राभृतका ज्ञान था। उस ज्ञानामृतमेंसे क्रमशः उनके बाद होनेवाले आचार्यो पट्खण्डागम, धवल, महाधवल, जयधवल, गोम्मटसार, लब्धिसार

क्षपणासार आदि शास्त्रोंकी रचना की। इस प्रकार प्रथम श्रुतस्कंधकी उत्पत्ति हुई। उसमें मुख्यत: जीव और कर्मके संयोगसे उत्पन्न होनेवाली आत्माकी संसार—पर्यायका—गुणस्थान, मार्गणास्थान आदिका–वर्णन है; पर्यायार्थिक नयको प्रधान करके कथन है। इस नयको अशुद्धद्रव्यार्थिक भी कहते हैं और अध्यात्मभाषामें अशुद्धनिश्चयनय अथवा व्यवहार कहा जाता है।

श्री गुणधराचार्यको ज्ञानप्रवादपूर्वके दशम वस्तुके तृतीय प्राभृतका ज्ञान था। उस ज्ञानमेंसे उनके पश्चात् होनेवाले आचार्योंने क्रमश: सिद्धान्त–रचना की। इसप्रकार सर्वज्ञ भगवान महावीरसे आनेवाला ज्ञान आचार्य–परम्परा द्वारा भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवको प्राप्त हुआ। उन्होंने पंचास्तिकायसंग्रह, प्रवचनसार, समयसार, नियमसार, अष्टपाहुड़ आदि शास्त्रोंकी रचना की। इसप्रकार द्वितीय श्रुतस्कंधकी उत्पत्ति हुई। उसमें ज्ञानकी प्रधानतापूर्वक शुद्धद्रव्यार्थिक नयसे कथन है, आत्माके शुद्ध स्वरूपका वर्णन है।

भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेव विक्रम संवत्के प्रारम्भमें हुए हैं। दिगम्बर जैन परम्परामें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवका स्थान सर्वोत्कृष्ट है। "मंगलं भगवान वीरो मंगलं गौतमो गणी। मंगलं कुन्दकुन्दार्यो जैनधर्मोऽस्तु मंगलम्॥"—यह श्लोक प्रत्येक दिगम्बर जैन, शास्त्रपठनके प्रारम्भमें मंगलाचरणरूपसे बोलता है। इससे सिद्ध होता है कि सर्वज्ञ भगवान श्री महावीरस्वामी और गणधर भगवान श्री गौतमस्वामीके पश्चात् तत्काल ही भगवान कुन्दकुन्दाचार्यका स्थान आता है। दिगम्बर जैन साधु अपनेको कुन्दकुन्दाचार्यकी परम्पराका कहलानेमें गौरव मानते हैं। भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवके शास्त्र साक्षात् गणधरदेवके वचनों जितने ही प्रमाणभूत माने जाते हैं उनके पश्चात् होनेवाले आचार्य अपने किसी कथनको सिद्ध करनेके लिये कुन्दकुन्दाचार्यदेवके शास्त्रोंका प्रमाण देते हैं जिससे वह कथन निर्विवाद सिद्ध हो जाता है। उनके पश्चात् लिखे गये ग्रंथोंमें उनके शास्त्रोंमेंसे बहुत अवतरण लिये गये हैं। वास्तवमें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यने अपने परमागमोंमें तीर्थंकरदेवों द्वारा प्ररूपित उत्तमोत्तम सिद्धान्तोंको सुरक्षित करके मोक्षमार्गको स्थिर रखा है। वि० सं० ९९० में होनेवाले श्री देवसेनाचार्यवर अपने दर्शनसार नामक ग्रन्थमें कहते हैं कि*—"विदेहक्षेत्रके वर्तमान तीर्थंकर श्री सीमंधरस्वामीके समवसरणमें जाकर श्री

* मूल श्लोक के लिये देखिये पृष्ठ १४।

पद्मनन्दिनाथ (कुन्दकुन्दाचार्यदेव) ने स्वयं प्राप्त किये हुए ज्ञान द्वारा वोध न दिया होता तो मुनिजन सच्चे मार्गको कैसे जानते ?" हम एक दूसरा उल्लेख भी देखें, जिसमें कुन्दकुन्दाचार्यदेवको कलिकालसर्वज्ञ कहा गया है : "पद्मनन्दि, कुन्दकुन्दाचार्य, वक्रग्रीवाचार्य, एलाचार्य और गृध्रपिच्छाचार्य इन पाँच नामोंसे विभूषित, जिन्हें चार अंगुल ऊपर आकाशमें गमन करनेकी ऋद्धि प्राप्त थी, जिन्होंने पूर्व विदेहमें जाकर सीमंधरभगवानकी वन्दना की थी और उनसे प्राप्त हुए श्रुतज्ञानके द्वारा जिन्होंने भारतवर्षके भव्य जीवोंको प्रतिबोधित किया है—ऐसे जो जिनचन्द्रसूरिभट्टारकके पट्टके आभरणरूप कलिकालसर्वज्ञ (भगवान कुन्दकुन्दाचार्य-देव) उनके द्वारा रचे गये इस षट्प्राभृत ग्रन्थमें........सूरीश्वर श्री श्रुतसागर रचित मोक्षप्राभृतकी टीका समाप्त हुई।"—ऐसा षट्प्राभृतकी श्री श्रुतसागर सूरिकृत टीकाके अंतमें लिखा है। *भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवकी महत्ता दर्शाते हुए ऐसे अनेकानेक उल्लेख जैन साहित्यमें मिलते हैं; शिलालेख* भी अनेक हैं। इसप्रकार हम देखते हैं कि सनातन जैन सम्प्रदायमें कलिकाल सर्वज्ञ भगवान कुन्दकुन्दाचार्यका स्थान अद्वितीय है।

भगवान कुन्दकुन्दाचार्य द्वारा रचित अनेक शास्त्र हैं, जिनमेंसे कुछ वर्तमानमें विद्यमान हैं। त्रिलोकीनाथ सर्वज्ञदेवके मुखसे प्रवाहित श्रुतामृत—सरितामेंसे भर लिये गये अमृतभाजन आज भी अनेक आत्मार्थियोंको आत्मजीवन प्रदान कर रहे हैं। उनके समयसार, प्रवचनसार, नियमसार एवं पंचास्तिकायसंग्रह नामके उत्तमोत्तम परमागमोंमें हजारों शास्त्रोंका सार आ जाता है। भगवान कुन्दकुन्दाचार्यके पश्चात् लिखे गये अनेक ग्रंथोंके बीज इन परमागमोंमें विद्यमान हैं—ऐसा सूक्ष्म दृष्टिसे अभ्यास करने पर ज्ञात होता है। श्री समयसार इस भरतक्षेत्रका सर्वोत्कृष्ट परमागम है। उसमें शुद्धनयकी दृष्टिसे नव तत्त्वोंका निरूपण करके जीवका शुद्ध स्वरूप सर्व प्रकारसे—आगम, युक्ति,

---

* भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवके विदेहगमन सम्बन्धी एक उल्लेख (लगभग विक्रम संवत् की १३ वीं शताब्दीमें होनेवाले) श्री जयसेनाचार्यने भी किया है; उस उल्लेखके लिये इस शास्त्र के तीसरे पृष्ठ की टिप्पणी देखें।

* शिलालेखों के लिये देखिये पृष्ठ..........।

अनुभव और परम्परासे—अति विस्तारपूर्वक समझाया है। श्री प्रवचनसारमें उसके नामानुसार जिनप्रवचनका सार संग्रहीत किया है तथा उसे ज्ञानतत्त्व, ज्ञेयतत्त्व और चरणानुयोगके तीन अधिकारोंमें विभाजित कर दिया है। श्री नियमसारमें मोक्षमार्गका स्पष्ट सत्यार्थ निरूपण है। जिसप्रकार समयसारमें शुद्धनयसे नव तत्त्वोंका निरूपण किया है उसीप्रकार नियमसारमें मुख्यत: शुद्धनयसे जीव, अजीव, शुद्धभाव, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, आलोचना, प्रायश्चित्त, समाधि, भक्ति, आवश्यक, शुद्धोपयोग आदिका वर्णन है। श्री पंचास्तिकायसंग्रहमें कालसहित पाँच अस्तिकायोंका (अर्थात् छह द्रव्योंका) और नव पदार्थपूर्वक मोक्षमार्गका निरूपण है।

इस पंचास्तिकायसंग्रह परमागमको प्रारम्भ करते हुए शास्त्रकर्ताने इसे "सर्वज्ञ महामुनिके मुखसे कहे गये पदार्थोंका प्रतिपादक, चतुर्गतिनाशक तथा निर्वाणका कारण" कहा है। इसमें कहे गये वस्तुतत्त्वका सार इस प्रकार है:—

विश्व अर्थात् अनादि-अनंत स्वयंसिद्ध सत् ऐसी अनंतानन्त वस्तुओंका (–छहों द्रव्यका) समुदाय। उसमेंकी प्रत्येक वस्तु अनुत्पन्न एवं अविनाशी है। प्रत्येक वस्तुमें अनंत शक्तियाँ अथवा गुण जो हैं त्रैकालिक नित्य हैं। प्रत्येक वस्तु प्रतिक्षण अपनेमें अपना कार्य करती है तथापि अर्थात् नवीन दशाएँ—अवस्थाएँ—पर्यायें धारण करती है तथापि वे पर्यायें ऐसी मर्यादामें रहकर होती हैं कि वस्तु अपनी जातिको नहीं छोड़ती अर्थात् उसकी शक्तियोंमेंसे एक भी कम-अधिक नहीं होती। वस्तुओंकी (–द्रव्योंकी) भिन्न-भिन्न शक्तियोंकी अपेक्षासे उनकी (–द्रव्योंकी) छह जातियाँ हैं:— जीवद्रव्य, पुद्‌गलद्रव्य, धर्मद्रव्य, अधर्मद्रव्य, आकाशद्रव्य और कालद्रव्य। जिसमें सदा ज्ञान, दर्शन, चारित्र, सुख आदि अनन्त गुण (–शक्तियाँ) हों वह जीवद्रव्य है; जिसमें सदा वर्ण, गंध, रस, स्पर्श आदि अनन्त गुण हों वह पुद्‌गल द्रव्य है; शेष चार द्रव्योंके विशिष्ट गुण अनुक्रमसे गतिहेतुत्व, स्थितिहेतुत्व, अवगाहहेतुत्व तथा वर्तनाहेतुत्व हैं। इन छह द्रव्योंमेंसे प्रथम पांच द्रव्य सत् होनेसे तथा शक्ति अथवा व्यक्ति-अपेक्षासे विशाल क्षेत्रवाले होनेसे 'अस्तिकाय' हैं; कालद्रव्य 'अस्ति' है किन्तु 'काय' नहीं है।

जिनेन्द्रके ज्ञानदर्पणमें झलकते हुए यह सर्व द्रव्य—अनंत जीवद्रव्य, अनंतानन्त पुद्‌गलद्रव्य, एक धर्मद्रव्य, एक अधर्मद्रव्य, एक आकाशद्रव्य तथा असंख्य कालद्रव्य—

स्वयं परिपूर्ण हैं और अन्य द्रव्योंसे बिलकुल स्वतंत्र हैं; वे परमार्थत: कभी एक-दूसरेसे मिलते नहीं हैं, भिन्न ही रहते हैं। देव, मनुष्य, तिर्यञ्च, नारक, एकेंद्रिय, द्वीन्द्रिय, आदि जीवोंमें जीव-पुद्गल मानों मिल गये हों ऐसा लगता है किन्तु वास्तवमें ऐसा नहीं है; वे बिलकुल पृथक् हैं। सर्व जीव अनंत ज्ञानसुखकी निधि हैं तथापि, पर द्वारा उन्हें कुछ सुख-दु:ख नहीं होता तथापि, संसारी अज्ञानी जीव अनादि कालसे स्वत: अज्ञानपर्यायरूप परिणमित होकर अपने ज्ञानानंदस्वभावको, परिपूर्णताको, स्वातंत्र्यको एवं अस्तित्वको भी भूल रहा है और पर पदार्थोंको सुखदु:खका कारण मानकर उनके प्रति राग-द्वेष करता रहता है; जीवके ऐसे भावोंके निमित्तसे पुद्गल स्वत: ज्ञानावरणादिकर्मपर्यायरूप परिणमित होकर जीवके साथ संयोगमें आते हैं और इसलिये अनादि कालसे जीवको पौद्गलिक देहका संयोग होता रहता है। परन्तु जीव और देहके संयोगमें भी जीव और पुद्गल बिलकुल पृथक् हैं तथा उनके कार्य भी एकदूसरेसे बिलकुल भिन्न एवं निरपेक्ष हैं—ऐसा जिनेन्द्रोंने देखा है, सम्यग्ज्ञानियोंने जाना है और अनुमानगम्य भी है। जीव केवल भ्रान्तिके कारण ही देहकी दशासे तथा इष्ट-अनिष्ट पर पदार्थोंसे अपनेको सुखी-दु:खी मानता है। वास्तवमें अपने सुखगुणकी विकारी पर्यायरूप परिणमित होकर वह अनादि कालसे दु:खी हो रहा है।

जीव द्रव्य-गुणसे सदा शुद्ध होने पर भी, पर्यायअपेक्षासे शुभाशुभभावरूपमें, आंशिकशुद्धिरूपमें, शुद्धिकी वृद्धिरूपमें तथा पूर्णशुद्धिरूपमें परिणमित होता है और उन भावोंके निमित्तसे शुभाशुभपुद्गलकर्मोंका आस्रवण एवं बंधन तथा उनका रुकना, खिरना और सर्वथा छूटना होता है। इन भावोंको समझानेके लिये जिनेन्द्रभगवन्तोंने नव पदार्थोंका उपदेश दिया है। उन नव पदार्थोंको सम्यक्‌रूपसे समझने पर, जीवको क्या हितरूप है, क्या अहित-रूप है, शाश्वत परम हित प्रगट करनेके लिये जीवको क्या करना चाहिये, पर पदार्थोंके साथ अपना क्या सम्बन्ध है—इत्यादि बातें यथार्थरूपसे समझमें आती हैं और अपना सुख अपनेमें ही जानकर, अपनी सर्व पर्यायोंमें भी ज्ञानानन्दस्वभावी निज जीवद्रव्यसामान्य सदा एकरूप जानकर, वह अनादिअप्राप्त ऐसे कल्याणबीज सम्यग्दर्शनको तथा सम्यग्ज्ञानको प्राप्त करता है। उनकी प्राप्ति होने पर जीव अपनेको द्रव्य-अपेक्षासे कृतकृत्य मानता है और उस कृतकृत्य द्रव्यका परिपूर्ण आश्रय करनेसे ही शाश्वत सुखकी प्राप्ति—मोक्ष—होती है ऐसा समझता है।

सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होने पर जीवको शुद्धात्मद्रव्यका जो अल्प आलम्बन हो जाता है उसमें वृद्धि होने पर क्रमशः देशविरत श्रावकत्व एवं मुनित्व प्राप्त होता है। श्रावकको तथा मुनिको शुद्धात्मद्रव्यके मध्यम आलम्बनरूप आंशिक शुद्धि होती है वह कर्मोंके अटकने तथा खिरनेमें निमित्त होती है, और जो अशुद्धिरूप अन्श होता है वह श्रावकके देशव्रतादिरूपसे तथा मुनिके महाव्रतादिरूपसे दिखाई देता है, जो कर्मबन्धका निमित्त होता है। अनुक्रमसे वह जीव ज्ञानानन्दस्वभावी शुद्धात्मद्रव्यका अति उग्ररूपसे अवलम्बन करके, सर्व विकल्पोंसे छूटकर, सर्व रागद्वेष रहित होकर, केवलज्ञानको प्राप्त करके, आयुष्य पूर्ण होने पर देहादिसंयोगसे विमुक्त होकर, सदाकाल परिपूर्ण ज्ञानदर्शनरूपसे और अतीन्द्रिय अनन्त अव्याबाध आनन्दरूपसे रहता है।

—यह, भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवने पंचास्तिकायसंग्रह शास्त्रमें परम करुणाबुद्धि पूर्वक प्रसिद्ध किये हुए वस्तुतत्त्वका संक्षिप्त सार है। इसमें जो रीति बतलाई है उनके अतिरिक्त अन्य किसी प्रकार जीव अनादिकालीन भयंकर दुःखसे नहीं छूट सकता। जब तक जीव वस्तुस्वरूपको नहीं समझ पाता तबतक अन्य लाख प्रयत्नोंसे भी मोक्षका उपाय उसके हाथ नहीं लगता। इसीलिये इस शास्त्रमें सर्व प्रथम पंचास्तिकाय और नवपदार्थोंका स्वरूप समझाया गया है कि जिससे जीव वस्तुस्वरूपको समझकर मोक्षमार्गके मूलभूत सम्यग्दर्शनको प्राप्त हों।

अस्तिकायों और पदार्थोंके निरूपणके पश्चात् इस शास्त्रमें मोक्ष-मार्गसूचक चूलिका है। यह अन्तिम अधिकार शास्त्ररूपी मन्दिर पर रत्नकलशकी भाँति शोभा देता है। अध्यात्मरसिक आत्मार्थी जीवोंका यह अतिप्रिय अधिकार है। इस अधिकारका रसास्वादन करते हुए मानों उन्हें तृप्ति ही नहीं होती! इसमें मुख्यतः वीतराग चारित्रका—स्वसमयका—शुद्ध मुनिदशाका—पारमार्थिक मोक्षमार्गका भाववाही मधुर प्रतिपादन है, तथा मुनिको सरागचारित्रकी दशामें आंशिक शुद्धिके साथ-साथ कैसे शुभभावोंका सुमेल अवश्य होता ही है उसका भी स्पष्ट निर्देश है। जिनके हृदयमें वीतरागताको भावनाका मंथन होता रहता है ऐसे शास्त्रकार और टीकाकार मुनीन्द्रोंने इस अधिकारमें मानों शान्त

वीतराग रसकी सरिता प्रवाहित की है। धीर गम्भीर गतिसे बहती हुई उस शान्तरसकी अध्यात्मगंगामें स्नान करनेसे तत्त्वजिज्ञासु भावुकजीव शीतलताभिभूत होते हैं और उनका हृदय शांत-शांत होकर मुनियोंकी आत्मानुभवमूलक सहजशुद्ध उदासीन दशाके प्रति बहुमान पूर्वक नमित हो जाता है। इस अधिकारका मनन करनेसे सुपात्र मुमुक्षु जीवोंकी समझमें आता है कि—"शुद्धात्मद्रव्यके आश्रयसे सहजदशाका अंश प्रगट किये बिना मोक्षके उपायका अंश भी प्राप्त नहीं होता।"

इस पवित्र शास्त्रके रचयिता श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवके प्रति पूज्य गुरुदेव ( श्री कानजी स्वामी ) की अपार भक्ति है। वे अनेकों बार कहते हैं कि—"श्रीसमयसार, नियमसार, प्रवचनसार, पंचास्तिकायसंग्रह आदि शास्त्रोंकी प्रत्येक गाथामें दिव्यध्वनिका सन्देश है। इन गाथाओंमें इतनी अपार गहराई है कि उसे मापते हुए अपनी ही शक्तिका माप निकल आता है। इन सारगम्भीर शास्त्रोंके रचयिता परम कृपालु आचार्य भगवानको कोई परम अलौकिक सामर्थ्य है। परम अद्भुत सातिशय अंतर्बाह्य योगोंके बिना इन शास्त्रोंकी रचना शक्य नहीं है। इन शास्त्रोंकी वाणी तरते हुए पुरुषकी वाणी है ऐसा हम स्पष्ट जानते हैं। इनकी प्रत्येक गाथा छट्ठे-सातवें गुणस्थानमें झूलते हुए महामुनिके आत्मानुभवमेंसे प्रगट हुई है। इन शास्त्रोंके रचयिता भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेव महाविदेहक्षेत्रमें सर्वज्ञ वीतराग श्री सीमंधर भगवानके समवशरणमें गये थे। और वहाँ वे आठ दिन तक रहे थे यह बात यथातथ्य है, अक्षरशः सत्य है, प्रमाणसिद्ध है। उन परमोपकारी आचार्य भगवान द्वारा रचे गये समयसारादि शास्त्रोंमें तीर्थंकरदेवकी ॐकारध्वनिमेंसे निकला हुआ उपदेश है।

इस शास्त्रमें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवकी प्राकृत गाथाओं पर समयव्याख्या नामक संस्कृत टीकाके लेखक ( लगभग विक्रम संवत्‌की १० वीं शताब्दीमें हो गये ) श्रीअमृतचन्द्राचार्यदेव हैं। जिस प्रकार इस शास्त्रके मूल कर्त्ता अलौकिक पुरुष हैं, उसीप्रकार उसके टीकाकार भी महासमर्थ आचार्य हैं; उन्होंने समयसारकी तथा प्रवचनसारकी टीका भी लिखी है और तत्त्वार्थसार, पुरुषार्थसिद्ध्युपाय आदि स्वतंत्र

ग्रंथ भी रचे हैं। उनकी टीकाओं जैसी टीका अभी तक किसी जैनग्रन्थकी नहीं लिखी गई है। उनकी टीकाएँ पढ़नेवालेको उनकी अध्यात्मरसिकता, आत्मानुभव, प्रखर विद्वत्ता, वस्तु स्वरूपको न्यायसे सिद्ध करनेकी असाधारण शक्ति, जिनशासनका सातिशय अगाध ज्ञान, निश्चय-व्यवहारका संधिबद्ध निरूपण करनेकी विरल शक्ति एवं उत्तम काव्यशक्तिकी सम्पूर्ण प्रतीति हो जाती है। अति संक्षेपमें गम्भीर रहस्य भर देनेकी उनकी शक्ति विद्वानोंको आश्चर्यचकित कर देती है। उनकी दैवी टीकाएँ श्रुतकेवलीके वचन समान हैं। जिसप्रकार मूल शास्त्रकारके शास्त्र अनुभव, युक्ति आदि समस्त समृद्धिसे समृद्ध हैं उसीप्रकार टीकाकारकी टीकाएँ भी उन-उन सर्व समृद्धियोंसे विभूषित हैं। शासनमान्य भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवने इस कलिकालमें जगद्गुरु तीर्थङ्करदेव जैसा कार्य किया है और श्री अमृतचन्द्राचार्यदेवने—मानों वे कुन्दकुन्दभगवानके हृदयमें प्रविष्ट हो गये हों इसप्रकार—उनके गंभीर आशयोंको यथार्थरूपसे व्यक्त करके उनके गणधर जैसा कार्य किया है। श्री अमृतचन्द्राचार्यदेवके रचे हुए काव्य भी अध्यात्मरस एवं आत्मानुभवकी मस्तीसे भरपूर हैं। श्री समयसारकी टीकामें आनेवाले काव्यों ( —कलशों )ने श्री पद्मप्रभदेव जैसे समर्थ मुनिवरों पर गहरा प्रभाव डाला है और आज भी वे तत्त्वज्ञान एवं अध्यात्मरससे भरपूर मधुर कलश अध्यात्मरसिकोंकी हृद्‌तंत्रीको झंकृत कर देते हैं। अध्यात्म कविके रूपमें श्री अमृतचन्द्राचार्यदेवका स्थान अद्वितीय है।

पंचास्तिकायसंग्रहमें भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेवने १७३ गाथाओंकी रचना प्राकृतमें की है। उस पर श्री अमृतचन्द्राचार्यदेवने समयव्याख्या नामकी तथा श्रीजयसेनाचार्यदेवने तात्पर्यवृत्ति नामकी संस्कृत टीकाएँ लिखी हैं। श्री पांडे हेमराजजीने समयव्याख्याका भावार्थ ( प्राचीन ) हिन्दीमें लिखा है और उस भावार्थका नाम बालावबोध भाषा टीका रखा है। विक्रम सम्वत् १९७२ में श्री परमश्रुत प्रभावक मंडल द्वारा प्रकाशित हिन्दी पंचास्तिकायमें मूल गाथाएँ, दोनों संस्कृत टीकाएँ और श्री हेमराजजी कृत बालावबोध भाषा टीका ( श्री पन्नालालजी बाकलीवाल द्वारा, प्रचलित हिन्दी भाषाके परिवर्तित स्वरूपमें ) दी गई है। इसके पश्चात् प्रकाशित होनेवाले गुजराती पंचास्तिकायसंग्रहमें मूलगाथाएँ, उनका गुजराती पद्यानुवाद, संस्कृत समयव्याख्या टीका और उस गाथाटीकाका अक्षरशः गुजराती अनुवाद प्रकाशित किया गया, जिसका यह हिन्दी अनुवाद है। जहाँ विशेष स्पष्टताकी

आवश्यकता दिखाई दी वहाँ "कौंस"में, "भावार्थ" में अथवा टिप्पणीमें स्पष्टता की है। उस स्पष्टतामें अनेक स्थानों पर श्री जयसेनाचार्यदेवकृत तात्पर्यवृत्ति अतिशय उपयोगी हुई है; कुछ स्थानों पर तो तात्पर्यवृत्तिके किसी-किसी भागका अक्षरश: अनुवाद ही "भावार्थ" अथवा टिप्पणीरूपमें किया है। श्री हेमराजजीकृत बालावबोध भाषा टीकाका आधार भी किसी स्थान पर लिया है। श्री परमश्रुत प्रभावक मण्डल द्वारा प्रकाशित पंचास्तिकायमें छपी हुई संस्कृत टीकाका हस्तलिखित प्रतियोंके साथ मिलान करने पर उसमें कहीं अल्प अशुद्धियाँ दिखाई दीं वे इसमें सुधार ली गई हैं।

इस शास्त्रकी टीकाका गुजराती अनुवाद करनेका जो महाभाग्य मुझे प्राप्त हुआ वह अत्यन्त हर्षका कारण है। परमपूज्य गुरुदेवके आश्रयमें इस गहन शास्त्रका अनुवाद हुआ है। अनुवाद करनेकी समस्त शक्ति मुझे पूज्यपाद गुरुदेव द्वारा ही प्राप्त हुई है। परमोपकारी गुरुदेवके पवित्र जीवनके प्रत्यक्ष परिचय बिना तथा उनके आध्यात्मिक उपदेशके बिना इस पामरको जिनवाणीके प्रति लेशमात्र भी भक्ति या श्रद्धा कहाँसे प्रगट होती? भगवान कुन्दकुन्दाचार्यदेव और उनके शास्त्रोंकी लेशमात्र भी महिमा कहाँसे आती और उन शास्त्रोंका अर्थ समझनेकी लेशमात्र भी शक्ति कहाँसे प्राप्त होती? इसप्रकार अनुवादकी समस्त शक्तिका मूल श्री गुरुदेव ही होनेसे वास्तवमें तो गुरुदेवकी अमृतवाणीका स्रोत ही—उनके द्वारा प्राप्त अनमोल उपदेश ही—यथासमय इस अनुवादरूपमें परिणमित हुआ है। जिनके शक्तिसिंचन तथा छत्रछायासे मैंने इस गहनशास्त्रके अनुवादका साहस किया था और जिनकी कृपासे वह निर्विघ्न समाप्त हुआ है उन परमपूज्य परमोपकारी गुरुदेव ( श्री कानजी स्वामी ) के चरणारविन्दमें अत्यंत भक्तिभाव पूर्वक वंदन करता हूँ।

परमपूज्य बेनश्री चंपाबेन तथा परमपूज्य बेन शांताबेनके प्रति भी, इस अनुवादकी पूर्णाहुति करते हुए, उपकारवशताकी उग्रवृत्तिका अनुभव होता है। जिनके पवित्र जीवन और बोध इस पामरको श्री पंचास्तिकायसंग्रहके प्रति, पंचास्तिकायसंग्रहके महान कर्ताके प्रति एवं पंचास्तिकायसंग्रहमें उपदेशित वीतराग विज्ञानके प्रति बहुमान वृद्धिके विशिष्ट निमित्त हुए हैं—ऐसी उन परमपूज्य बेनोंके चरणकमलमें यह हृदय नमन करता है।

इस अनुवादमें आदरणीय श्री वकील रामजीभाई माणेकचन्द दोशी तथा बालब्रह्मचारी भाईश्री चन्दुलाल खीमचन्द झोबालियाकी हार्दिक सहायता है।

आदरणीय श्री रामजीभाईने अपने व्यस्त धार्मिक व्यवसायोंमेंसे समय निकालकर समस्त अनुवादकी सूक्ष्मतासे जाँच की है, यथोचित सूचनाएँ दी हैं और अनुवादमें आनेवाली छोटी-बड़ी कठिनाइयोंका अपने विशाल शास्त्रज्ञानसे निराकरण किया है। उनकी सूचनाएँ मेरे लिये अतिउपयोगी सिद्ध हुई हैं। ब्रह्मचारी भाई श्री चन्दुलालजी ने समस्त अनुवादको अतिसूक्ष्मतासे जाँचकर उपयोगी सूचनाएँ दी हैं, बहुत परिश्रम पूर्वक हस्तलिखित प्रतियोंके आधारसे संस्कृत टीका सुधारी है, अनुक्रमणिका, गाथासूचि, शुद्धिपत्र आदि तैयार किये हैं, तथा अत्यन्त सावधानीसे प्रूफ संशोधन किया है—इस प्रकार अति परिश्रम एवं सावधानी पूर्वक सर्वतोमुखी सहायता की है। दोनों सज्जनोंकी हार्दिक सहायताके लिये मैं उनका अन्तःकरण पूर्वक आभार मानता हूँ। उनकी हार्दिक सहायताके बिना इस अनुवादमें अनेक त्रुटियाँ रह जातीं। जिन-जिन टीकाओं तथा शास्त्रोंका मैंने आधार लिया है उन सबके रचयिताओंका भी मैं ऋणी हूँ।

यह अनुवाद मैंने पंचास्तिकायसंग्रहके प्रति भक्ति एवं गुरुदेवकी प्रेरणासे प्रेरित होकर, निजकल्याणके हेतु, भवभयसे डरते-डरते किया है। अनुवाद करते समय इस बातकी मैंने यथाशक्ति सावधानी रखी है कि शास्त्रके मूल आशयोंमें कोई परिवर्तन न हो जाये। तथापि अल्पज्ञताके कारण इसमें कहीं आशय-परिवर्तन हुआ हो या भूलें रह गई हों तो उसके लिये मैं शास्त्रकार श्री कुन्दकुन्दाचार्य भगवान, टीकाकार श्री अमृतचन्द्राचार्यदेव, परम कृपालु श्री गुरुदेव एवं मुमुक्षु पाठकोंसे हार्दिक क्षमायाचना करता हूँ।

जिनेन्द्र शासनका संक्षेपमें प्रतिपादन करनेवाले इस पवित्र शास्त्रका अध्ययन करके यदि जीव इसके आशयोंको भलीभाँति समझ ले तो वह अवश्य ही चार गतिके अनन्त दुःखोंका नाश करके निर्वाणको प्राप्त हो। इसके आशयोंको सम्यक् प्रकारसे समझनेके लिये निम्नोक्त बातोंको लक्षमें रखना आवश्यक है :—

इस शास्त्रमें कुछ कथन स्वाश्रित निश्चयनयके हैं (—जो स्वका पर से पृथक्-रूप निरूपण करते हैं), और कुछ कथन पराश्रित व्यवहारनयके हैं (—जो स्वका परके साथ सम्बन्ध लगाने रूपसे निरूपण करते हैं); तथा कुछ कथन अभिन्नसाध्यसाधन-भावाश्रित निश्चयनयके हैं और कुछ भिन्नसाध्यसाधनभावाश्रित व्यवहारनयके हैं। वहाँ निश्चय कथनोंका तो सीधा ही अर्थ करना चाहिये और व्यवहार कथनोंको

अभूतार्थ समझकर उनका सच्चा आशय क्या है वह निकालना चाहिये। यदि ऐसा नहीं किया जायेगा तो विपरीत समझ होनेसे महाअनर्थ होगा। "प्रत्येक द्रव्य स्वतन्त्र है। वह अपने ही गुणपर्यायोंको तथा उत्पादव्ययध्रौव्यको करता है। परद्रव्यका ग्रहणत्याग नहीं कर सकता तथा परद्रव्य वास्तवमें उसे कोई लाभ-हानि या सहाय नहीं कर सकता........जीवकी शुद्धपर्याय संवर-निर्जरा-मोक्षके कारणभूत हैं और अशुद्धपर्याय आस्रव-बन्धके कारणभूत है।"—ऐसे मूलभूत सिद्धान्तोंको कहीं बाधा न पहुँचे इसप्रकार सदैव शास्त्रके कथनोंका अर्थ करना चाहिये। पुनश्च, इस शास्त्रमें कुछ परमप्रयोजनभूत भावोंका निरूपण अति संक्षेपमें ही किया गया है इसलिये, यदि इस शास्त्रके अभ्यासकी पूर्ति समयसार, नियमसार, प्रवचनसार आदि अन्य शास्त्रोंके अभ्यास द्वारा की जाये तो मुमुक्षुओंको इस शास्त्रके आशय समझनेमें विशेष सुगमता होगी। आचार्य भगवानने सम्यग्ज्ञानकी प्रसिद्धिके हेतुसे तथा मार्गकी प्रभावनाके हेतुसे यह पंचास्तिकायसंग्रह शास्त्र कहा है। हम इसका अध्ययन करके, सर्वद्रव्योंकी स्वतन्त्रता समझकर, नवपदार्थोंकी यथार्थ समझ करके, चैतन्यगुणमय जीवद्रव्यसामान्यका आश्रय करके, सम्यग्दर्शन–सम्यग्ज्ञान प्रगट करके मार्गको प्राप्त करके भवभ्रमणके दुःखोंका अन्त प्राप्त करें यही भावना है। श्री अमृतचन्द्राचार्यदेवने पंचास्तिकायसंग्रहके सम्यक् अवबोधके फलका निम्नोक्त शब्दोंमें वर्णन किया है:—

"जो पुरुष वास्तवमें समस्त वस्तुतत्त्वका कथन करनेवाले इस "पंचास्तिकायसंग्रह" को अर्थतः अर्थीरूपसे जानकर, इसीमें कहे हुए जीवास्तिकायमें अन्तर्गत विद्यमान अपनेको (निज आत्माको) स्वरूपसे अत्यन्त विशुद्ध चैतन्यस्वभाववान निश्चित् करके, परस्पर कार्यकारणभूत ऐसे अनादि रागद्वेष परिणाम एवं कर्मबंधकी परम्परासे जिसमें स्वरूप विकार आरोपित है ऐसा अपनेको ( निज आत्माको ) उसकाल अनुभवमें आता अवलोक कर, उस समय विवेकज्योति प्रगट होनेसे ( अर्थात् अत्यन्त विशुद्ध चैतन्यस्वभावका तथा विकारका भेदज्ञान उस काल ही प्रगट प्रवर्तमान होनेसे ) कर्मबन्धकी परम्पराको प्रवर्तन करानेवाली रागद्वेषपरिणतिको छोड़ता है, वह पुरुष, सचमुच जिसका स्नेह जीर्ण होता जाता है ऐसा, जघन्य स्नेहगुणके सम्मुख वर्तते हुए परमाणुकी भाँति भावी बन्धसे पराङ्मुख वर्तता हुआ, पूर्वबंधसे छूटता हुआ, अग्नितप्त जलकी दुःस्थिति समान जो दुःख उससे परिमुक्त होता है।"

कार्तिक कृष्णा ४,
वि० सं० २०१३

हिंमतलाल जेठालाल शाह
सोनगढ़ ( सौराष्ट्र )

# शास्त्रोंका अर्थ करनेकी पद्धति



व्यवहारका श्रद्धान छोड़कर निश्चयनयका श्रद्धान करना योग्य है। व्यवहारनय स्वद्रव्य-परद्रव्यको तथा उनके भावोंको तथा कारण-कार्यादिको किसीमें मिलाकर निरूपण करता है, इसलिये ऐसे ही श्रद्धानसे मिथ्यात्व है; इसलिये उसका त्याग करना। तथा निश्चयनय उन्हींका यथावत् निरूपण करता है, किसीको किसीमें नहीं मिलाता, इसलिये ऐसे ही श्रद्धानसे सम्यक्त्व होता है, इसलिये उसका श्रद्धान करना चाहिये।

प्रश्न:—यदि ऐसा है तो जिनमार्गमें दोनों नयोंको ग्रहण करना कहा है—वह किस प्रकार ?

उत्तर:—जिनमार्गमें कहीं तो निश्चयनयकी मुख्यतासे व्याख्यान है, उसे तो 'सत्यार्थ ऐसा ही है'—ऐसा जानना; तथा कहीं व्यवहारनयकी मुख्यतासे व्याख्यान है, उसे 'ऐसा है नहीं, निमित्तादिकी अपेक्षासे उपचार किया है' ऐसा जानना। इसप्रकार जाननेका नाम ही दोनों नयोंका ग्रहण है। परन्तु दोनों नयोंके व्याख्यानको समान सत्यार्थ जानकर "ऐसा भी है और ऐसा भी है"—इसप्रकार भ्रमरूप प्रवर्तनसे तो दोनों नयोंको ग्रहण करना नहीं कहा है।

प्रश्न:—यदि व्यवहारनय असत्यार्थ है, तो उसका उपदेश जिनमार्गमें किसलिये दिया ? एक निश्चयनयका ही निरूपण करना था ?

उत्तर:—ऐसा ही तर्क श्री समयसारमें किया है; वहाँ यह उत्तर दिया है:—

जह णवि सक्कमणज्जो अणज्जभासं विणा उ गाहेउं।
तह ववहारेण विणा परमत्थुवएसणमसक्कं ॥

अर्थ:—जिसप्रकार अनार्यको—म्लेच्छको—म्लेच्छ भाषाके बिना अर्थ ग्रहण करना शक्य नहीं है, उसी प्रकार व्यवहारके बिना परमार्थका उपदेश अशक्य है। इसलिये व्यवहारका उपदेश है।

तथा इसी सूत्रकी व्याख्यामें ऐसा कहा है कि—'व्यवहारनयो नानुसर्तव्य:' अर्थात् निश्चयको अंगीकार करानेके लिये व्यवहार द्वारा उपदेश किया जाता है, परन्तु व्यवहारनय है वह अंगीकार करने योग्य नहीं है।

प्रश्न:—(१) व्यवहारके विना निश्चयका उपदेश नहीं होता—वह किस प्रकार ? तथा (२) व्यवहारनयको अंगीकार नहीं करना चाहिये—वह किस प्रकार ?

उत्तर:—(१) निश्चयनयसे तो आत्मा परद्रव्यसे भिन्न, स्वभावोंसे अभिन्न स्वयंसिद्ध वस्तु है उसे जो न पहिचानें, उनसे ऐसा ही कहते रहें तो वे नहीं समझेंगे। इसलिये उन्हें समझानेके लिये व्यवहारनयसे शरीरादिक परद्रव्योंकी सापेक्षता द्वारा नर-नारक-पृथ्वीकायादिरूप जीवके भेद किये, तब 'मनुष्य जीव है,' 'नारकी जीव है' इत्यादि प्रकारसे उन्हें जीवकी पहिचान हुई; अथवा अभेद वस्तुमें भेद उत्पन्न करके ज्ञान-दर्शनादि गुणपर्यायरूप जीवके भेद किये, तब 'जाननेवाला जीव है,' देखनेवाला जीव है,' इत्यादि प्रकारसे उन्हें जीवकी पहिचान हुई। और निश्चयसे तो वीतरागभाव मोक्षमार्ग है; किन्तु उसे जो नहीं जानते उनसे ऐसा ही कहते रहें तो वे नहीं समझेंगे; इसलिये उन्हें समझानेके लिये, व्यवहारनयसे तत्त्वार्थश्रद्धान-ज्ञानपूर्वक परद्रव्यका निमित्त मिटानेकी सापेक्षता द्वारा व्रतशील-संयमादिरूप वीतरागभावके विशेष दर्शाये, तब उन्हें वीतरागकी पहिचान हुई। इसी प्रकार अन्यत्र भी व्यवहारके विना निश्चयका उपदेश न होना समझना।

(२) यहाँ व्यवहारसे नर-नारकादि पर्यायको ही जीव कहा। इसलिये कहीं उस पर्यायको ही जीव नहीं मान लेना चाहिये। पर्याय तो जीव-पुद्गलके संयोगरूप है। वहाँ निश्चयसे जीवद्रव्य पृथक् है; उसीको जीव मानना। जीवके संयोगसे शरीरादिकको भी जीव कहा वह कथनमात्र ही है। परमार्थसे शरीरादिक जीव नहीं होते। ऐसा ही श्रद्धान करना। दूसरे, अभेद आत्मामें ज्ञान-दर्शनादि भेद किये इसलिये कहीं उन्हें भेदरूप ही नहीं मान लेना चाहिये; भेद तो समझानेके लिये हैं। निश्चयसे आत्मा अभेद ही है; उसीको जीववस्तु मानना। संज्ञा-संख्यादि भेद कहे वे कथनमात्र ही हैं; परमार्थसे वे पृथक्-पृथक् नहीं हैं।—ऐसा ही श्रद्धान करना। पुनश्च, परद्रव्यका निमित्त मिटानेकी अपेक्षासे व्रत-शील-संयमादिकको मोक्षमार्ग कहा इसलिये कहीं उन्हींको मोक्षमार्ग नहीं मान लेना चाहिये; क्योंकि परद्रव्यके ग्रहण-त्याग आत्माको हों तो आत्मा परद्रव्यका कर्ता-हर्ता हो जाये; किन्तु कोई द्रव्य किसी द्रव्यके आधीन नहीं है। आत्मा तो अपने भाव जो रागादिक हैं उन्हें छोड़कर वीतरागी होता है, इसलिये निश्चयसे वीतरागभाव ही मोक्षमार्ग है। वीतरागभावोंको और व्रतादिकको कदाचित् कार्यकारणपना है इसलिये व्रतादिकको मोक्षमार्ग कहा किन्तु वह कथनमात्र

ही है। परमार्थसे बाह्यक्रिया मोक्षमार्ग नहीं है। ऐसा ही श्रद्धान करना। इसी प्रकार अन्यत्र भी व्यवहारनयको अंगोकार न करना समझ लेना चाहिये।

प्रश्नः—व्यवहारनय परको उपदेश करनेमें ही कार्यकारी है या स्वयंका भी प्रयोजन साधता है?

उत्तरः—स्वयं भी जब तक निश्चयनयसे प्ररूपित वस्तुको नहीं जानता तब तक व्यवहार मार्ग द्वारा वस्तुका निश्चय करता है। इसलिये निचली दशामें स्वयंको भी व्यवहारनय कार्यकारी है। परन्तु व्यवहारको उपचारमात्र मानकर उसके द्वारा वस्तुका श्रद्धान बराबर किया जाये तो वह कार्यकारी होता है, और यदि निश्चयकी भाँति व्यवहार भी सत्यभूत मानकर 'वस्तु ऐसी ही है' ऐसा श्रद्धान किया जाये तो वह उल्टा अकार्यकारी हो जाता है।

यही पुरुषार्थ सिद्ध्युपायमें कहा है—

अबुधस्य बोधनार्थं मुनीश्वरा देशयन्त्यभूतार्थम्।
व्यवहारमेव केवलमवैति यस्तस्य देशना नास्ति॥

माणवक एव सिंहो यथा भवत्यनवगीतसिंहस्य।
व्यवहार एव हि तथा निश्चयतां यात्यनिश्चयज्ञस्य॥

अर्थः—मुनिराज, अज्ञानीको समझानेके लिये असत्यार्थ जो व्यवहारनय उसका उपदेश देते हैं। जो मात्र व्यवहारको ही समझता है, उसे तो उपदेश देना ही योग्य नहीं है। जिस प्रकार—जो सच्चे सिंहको नहीं जानता उसे तो विलाव ही सिंह है; उसी प्रकार जो निश्चयको नहीं समझता उसके तो व्यवहार ही निश्चयपनेको प्राप्त होता है।

—श्री मोक्षमार्ग प्रकाशक।



# निश्चय-व्यवहाराभास-अवलम्बियोंका निरूपण

अब, निश्चय-व्यवहार दोनों नयोंके आभासका अवलम्बन लेते हैं ऐसे मिथ्यादृष्टियोंका निरूपण करते हैं :—

कोई जीव ऐसा मानते हैं कि जिनमतमें निश्चय और व्यवहार दो नय कहे हैं इसलिये हमें उन दोनोंका अंगीकार करना चाहिये। ऐसा विचार कर, जिस प्रकार केवलनिश्चयाभासके अवलम्बियोंका कथन किया था तदनुसार तो वे निश्चयका अंगीकार करते हैं और जिस प्रकार केवलव्यवहाराभासके अवलम्बियोंका कथन किया था तदनुसार व्यवहारका अंगीकार करते हैं। यद्यपि इसप्रकार अंगीकार करनेमें दोनों नयोंमें परस्पर विरोध है, तथापि करें क्या? दोनों नयोंका सच्चा स्वरूप तो भासित हुआ नहीं है और जिनमतमें दो नय कहे हैं उनमेंसे किसीको छोड़ा भी नहीं जाता, इसलिये भ्रमपूर्वक दोनों नयोंका साधन साधते हैं। उन जीवोंको भी मिथ्यादृष्टि जानना।

अब उनकी प्रवृत्तिकी विशेषता दर्शाते हैं।—

अंतरंगमें स्वयं तो निर्धार करके यथावत् निश्चय-व्यवहार मोक्षमार्गको जाना नहीं है परन्तु जिनआज्ञा मानकर निश्चय-व्यवहाररूप दो प्रकारके मोक्षमार्ग मानते हैं। अब, मोक्षमार्ग तो कहीं दो हैं नहीं, मोक्षमार्गका निरूपण दो प्रकारसे है। जहां सच्चे मोक्षमार्गको मोक्षमार्ग निरूपण किया है वह निश्चयमोक्षमार्ग है, और जहां मोक्षमार्ग तो है नहीं किन्तु मोक्षमार्गका निमित्त है अथवा सहचारी है उसे उपचारसे मोक्षमार्ग कहें वह व्यवहार मोक्षमार्ग है; क्योंकि निश्चय व्यवहारका सर्वत्र ऐसा ही लक्षण है। सच्चा निरूपण सो निश्चय, उपचार निरूपण सो व्यवहार। इसलिये निरूपण की अपेक्षासे दो प्रकारसे मोक्षमार्ग जानना। परन्तु एक निश्चयमोक्षमार्ग है तथा एक व्यवहारमोक्षमार्ग है इसप्रकार दो मोक्षमार्ग मानना मिथ्या है।

पुनश्च, वे निश्चय-व्यवहार दोनोंको उपादेय मानते हैं वह भी भ्रम है; क्योंकि निश्चय और व्यवहारका स्वरूप तो परस्पर विरोध सहित है.................

—श्री मोक्षमार्गप्रकाशक।



# श्री पंचास्तिकायसंग्रहकी विषयानुक्रमणिका



## पुद्गल द्रव्यास्तिकायका व्याख्यान



## धर्मद्रव्यास्तिकाय और अधर्मद्रव्यास्तिकायका व्याख्यान

॥ ॐ ॥

# 卐 जिनजी की वाणी 卐

सीमंधर मुखसे फुलवा खिरें,
जींकी कुन्दकुन्द गूँथे माल रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ।

वाणी प्रभू मन लागे भली,
जिसमें सार–समय सिरताज रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

गूँथा पाहुड़ अरु गूँथा पंचास्ति,
गूँथा जो प्रवचनसार रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

गूँथा नियमसार, गूँथा रयणसार,
गूँथा समयका सार रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

स्याद्वादरूपी सुगंधी भरा जो,
जिनजीका ओंकारनाद रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

वंदूँ जिनेश्वर, वंदूँ मैं कुन्दकुन्द,
वंदूँ यह ओंकारनाद रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

हृदय रहो मेरे भावों रहो,
मेरे ध्यान रहो जिनवाण रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

जिनेश्वर देवकी वाणीकी गूँज,
मेरे गूँजती रहो दिनरात रे,
जिनजीकी वाणी भली रे ॥ सीमंधर० ॥

# भगवान श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेवके सम्बन्धमें

# उल्लेख

वन्द्यो विभुर्भुवि न कैरिह कौण्डकुन्दः
कुन्द-प्रभा-प्रणयि-कीर्ति-विभूषिताशः ।
यश्चारु चारण-कराम्बुजचञ्चरीक-
श्चक्रे श्रुतस्य भरते प्रयतः प्रतिष्ठाम् ॥

[ चन्द्रगिरि पर्वतका शिलालेख ]

अर्थः—कुन्द पुष्पकी प्रभा धारण करनेवाली जिनकी कीर्ति द्वारा दिशाएं विभूषित हुई हैं, जो चारणोंके—चारणऋद्धिधारी महामुनियोंके—सुन्दर हस्त-कमलोंके भ्रमर थे और जिव पवित्रात्माने भरतक्षेत्रमें श्रुतकी प्रतिष्ठा की है, वे विभु कुन्दकुन्द इस पृथ्वी पर किससे वंद्य नहीं हैं ?



...कोण्डकुंदो यतीन्द्रः ॥
रजोभिरस्पृष्टतमत्वमन्त-
र्बाह्येपि संव्यञ्जयितुं यतीशः ।
रजःपदं भूमितलं विहाय
चचार मन्ये चतुरंगुलं सः ॥

[ विंध्यगिरि-शिलालेख ]



ભગવાન શ્રી કુંદકુંદાચાર્યદેવ વનમાં તાડપત્ર ઉપર શાસ્ત્ર લખે છે.

अर्थः—यतीश्वर (श्री कुन्दकुन्दस्वामी) रजःस्थानको–भूमितलको— छोड़कर चार अंगुल ऊपर आकाशमें गमन करते थे उसके द्वारा मैं ऐसा समझता हूँ कि–वे अन्दरमें तथा बाह्यमें रजसे (अपनी) अत्यन्त अस्पृष्टता व्यक्त करते थे (—अन्तरमें वे रागादिक मलसे अस्पृष्ट थे और बाह्यमें धूलसे अस्पृष्ट थे)।



जइ पउमणंदिणाहो सीमंधरसामिदिव्वणाणेण ।
ण विबोहइ तो समणा कहं सुमग्गं पयाणंति ॥

—[ दर्शनसार ]

अर्थः—( महाविदेह क्षेत्रके वर्तमान तीर्थंकरदेव ) श्री सीमंधर स्वामीके प्राप्त हुए दिव्य ज्ञान द्वारा श्री पद्मनन्दिनाथने ( श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेवने) बोध न दिया होता तो मुनिजन सच्चे मार्गको कैसे जानते ?



हे कुन्दकुन्दादि आचार्यो ! आपके वचन भी स्वरूपानुसंधानमें इस पामरको परम उपकारभूत हुए हैं। उसके लिये मैं आपको अत्यन्त भक्तिपूर्वक नमस्कार करता हूँ।

[ श्रीमद् राजचन्द्र ]





❁ श्री सर्वज्ञवीतरागाय नमः ❁

# शास्त्र-स्वाध्याय का प्रारम्भिक मंगलाचरण



ओंकारं बिन्दुसंयुक्तं नित्यं ध्यायन्ति योगिनः ।
कामदं मोक्षदं चैव ॐकाराय नमोनमः ॥ १ ॥

अविरलशब्दघनौघप्रक्षालितसकलभूतलकलङ्का ।
मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतु नो दुरितान् ॥ २ ॥

अज्ञानतिमिरान्धानां ज्ञानाञ्जनशलाकया ।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ३ ॥

॥ श्रीपरमगुरवे नमः, परम्पराचार्यगुरवे नमः ॥

सकलकलुषविध्वंसकं, श्रेयसां परिवर्धकं, धर्मसम्बन्धकं, भव्यजीवमनःप्रतिबोधकारकं, पुण्यप्रकाशकं, पापप्रणाशकमिदं शास्त्रं श्रीपंचास्तिकायसंग्रहनामधेयं, अस्य मूलग्रन्थकर्तारः श्रीसर्वज्ञदेवास्तदुत्तरग्रन्थकर्तारः श्रीगणधरदेवाः प्रतिगणधरदेवास्तेषां वचनानुसारमासाद्य आचार्यश्रीकुन्दकुन्दाचार्यदेवविरचितं, श्रोतारः सावधानतया श्रृण्वन्तु ॥

मंगलं भगवान वीरो मंगलं गौतमो गणी ।
मंगलं कुन्दकुन्दार्यो जैनधर्मोऽस्तु मंगलम् ॥ १ ॥

सर्वमंगलमांगल्यं सर्वकल्याणकारकं ।
प्रधानं सर्वधर्माणां जैनं जयतु शासनम् ॥ २ ॥



* श्री सर्वज्ञवीतरागाय नमः *

श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवप्रणीत

# श्री पंचास्तिकायसंग्रह

( १ )

## षड्द्रव्य–पंचास्तिकाय वर्णन

श्रीमदमृतचन्द्राचार्यदेवविरचिता समयव्याख्या



सहजानन्दचैतन्यप्रकाशाय महीयसे ।
नमोऽनेकान्तविश्रान्तमहिम्ने परमात्मने ॥१॥

मूल गाथाओं तथा समयव्याख्या नामक टीकाका

---

### हिन्दी अनुवाद

[ प्रथम, ग्रन्थके आदिमें श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवप्रणीत प्राकृतगाथाबद्ध इस "पंचास्तिकायसंग्रह" नामक शास्त्रकी "समयव्याख्या" नामक संस्कृत टीका रचनेवाले आचार्य श्री अमृतचन्द्राचार्यदेव श्लोक द्वारा मंगलके हेतु परमात्माको नमस्कार करते हैं :— ]

[ श्लोकार्थः—] सहज आनन्द एवं सहज चैतन्यप्रकाशमय होनेसे जो अति महान है तथा अनेकान्तमें स्थित जिसकी महिमा है, उस परमात्माको नमस्कार हो। [ १ ]

दुर्निवारनयानीकविरोधध्वंसनौषधिः ।
स्यात्कारजीविता जीयाज्जैनी सिद्धान्तपद्धतिः ॥ २ ॥
सम्यग्ज्ञानामलज्योतिर्जननी द्विनयाश्रया ।
अथातः समयव्याख्या संक्षेपेणाभिधीयते ॥ ३ ॥

---

[ अब टीकाकार आचार्यदेव श्लोक द्वारा जिनवाणीकी स्तुति करते हैं:—]

[ श्लोकार्थः— ] [1]स्यात्कार जिसका जीवन है ऐसी जैनी (-जिनभगवानकी) सिद्धान्तपद्धति—जो कि [2]दुर्निवार नयसमूहके [3]विरोधका नाश करनेवाली औषधि है वह—जयवन्त हो ! [ २ ]

[ अब टीकाकार आचार्यदेव श्लोक द्वारा इस पंचास्तिकायसंग्रह नामक शास्त्रकी टीका रचनेकी प्रतिज्ञा करते हैं :— ]

[श्लोकार्थः—] अब यहाँसे, जो सम्यग्ज्ञानरूपी निर्मल ज्योतिकी जननी है ऐसी द्विनयाश्रित ( दो नयोंका आश्रय करनेवाली ) [4]समयव्याख्या (-पंचास्तिकायसंग्रह नामक शास्त्रकी समयव्याख्या नामक टीका ) संक्षेपसे कही जाती है । [ ३ ]

---

१—'स्यात्' पद जिनदेवकी सिद्धान्तपद्धतिका जीवन है । ( स्यात्=कथंचित्; किसी अपेक्षासे; किसी प्रकारसे । )

२—दुर्निवार=निवारण करना कठिन; टालना कठिन ।

३—प्रत्येक वस्तु नित्यत्व, अनित्यत्व आदि अनेक अंतमय ( धर्ममय ) है । वस्तुकी सर्वथा नित्यता तथा सर्वथा अनित्यता माननेमें पूर्ण विरोध आने पर भी, कथंचित् ( अर्थात् द्रव्य-अपेक्षासे ) नित्यता और कथंचित् (अर्थात् पर्याय-अपेक्षासे) अनित्यता माननेमें किंचित् विरोध नहीं आता—ऐसा जिनवाणी स्पष्ट समझाती है । इसप्रकार जिनभगवानकी वाणी स्याद्वाद द्वारा ( अपेक्षा कथनसे) वस्तुका परम यथार्थ निरूपण करके, नित्यत्व-अनित्यत्वादि धर्मोंमें (तथा उन-उन धर्मोंको बतलानेवाले नयोंमें ) अविरोध ( सुमेल ) अबाधितरूपसे सिद्ध करती है और उन धर्मोंके बिना वस्तुकी निष्पत्ति ही नहीं हो सकती—ऐसा निर्बाधरूपसे स्थापित करती है ।

४—समयव्याख्या=समयकी व्याख्या; पंचास्तिकायकी व्याख्या; द्रव्यकी व्याख्या; पदार्थकी व्याख्या । [ व्याख्या=व्याख्यान; स्पष्ट कथन; विवरण; स्पष्टीकरण । ]

पंचास्तिकायषड्द्रव्यप्रकारेण प्ररूपणम् ।
पूर्वं मूलपदार्थानामिह सूत्रकृता कृतम् ।। ४ ।।
जीवाजीवद्विपर्यायरूपाणां चित्रवर्त्मनाम् ।
ततो नवपदार्थानां व्यवस्था प्रतिपादिता ।। ५ ।।
ततस्तत्त्वपरिज्ञानपूर्वेण त्रितयात्मना ।
प्रोक्ता मार्गेण कल्याणी मोक्षप्राप्तिरपश्चिमा ।। ६ ।।

---

[ अब, तीन श्लोकों द्वारा टीकाकार आचार्यदेव अत्यन्त संक्षेपमें यह बतलाते हैं कि इस पंचास्तिकायसंग्रह नामक शास्त्रमें किन-किन विषयोंका निरूपण है :—]

**[ श्लोकार्थः— ]** यहाँ प्रथम *सूत्रकर्ताने मूल पदार्थोंका पंचास्तिकाय एवं षड्द्रव्यके प्रकारसे प्ररूपण किया है (अर्थात् इस शास्त्रके प्रथम अधिकारमें श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवने विश्वके मूल पदार्थोंका पाँच अस्तिकाय और छह द्रव्यकी पद्धतिसे निरूपण किया है । ) [४]

**[ श्लोकार्थः— ]** पश्चात् (दूसरे अधिकारमें), जीव और अजीव—इन दो की पर्यायोंरूप नव पदार्थोंकी —कि जिनके मार्ग अर्थात् कार्य भिन्न भिन्न प्रकारके हैं उनकी — व्यवस्था प्रतिपादित की है । [५]

**[ श्लोकार्थः— ]** पश्चात् (दूसरे अधिकारके अन्तमें), तत्त्वके परिज्ञानपूर्वक ( पंचास्तिकाय, षड्द्रव्य तथा नव पदार्थोंके यथार्थ ज्ञानपूर्वक ) त्रयात्मक मार्गसे (सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रात्मक मार्गसे) कल्याणस्वरूप उत्तम मोक्षप्राप्ति कही है । [६]

---

* इस शास्त्रके कर्ता श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेव हैं । उनके दूसरे नाम पद्मनन्दि, वक्रग्रीवाचार्य, एलाचार्य और गृध्रपिच्छाचार्य हैं । श्री जयसेनाचार्यदेव इस शास्त्रकी तात्पर्यवृत्ति नामक टीका प्रारम्भ करते हुए लिखते हैं कि:—"अब श्री कुमारनन्दि-सिद्धान्तिदेवके शिष्य श्रीमद्कुन्दकुन्दाचार्यदेवने—जिनके दूसरे नाम पद्मनन्दि आदि थे उन्होंने—प्रसिद्ध कथान्यायसे पूर्वविदेहमें जाकर वीतराग-सर्वज्ञ सीमंधरस्वामी तीर्थंकर परमदेवके दर्शन करके, उनके मुखकमलसे निकली हुई दिव्य ध्वनिके श्रवणसे अवधारित पदार्थ द्वारा शुद्धात्मतत्त्वादि सारभूत अर्थ ग्रहण करके, वहाँसे लौटकर अंतःतत्त्व एवं बहिःतत्त्वके गौण-मुख्य प्रतिपादनके हेतु अथवा शिवकुमारमहाराजादि संक्षेपरुचि शिष्योंके प्रतिबोधनार्थ रचे हुए पंचास्तिकायप्राभृतशास्त्रका यथाक्रमसे अधिकारशुद्धिपूर्वक तात्पर्यार्थरूप व्याख्यान किया जाता है ।"

अथ सूत्रावतारः—

**इंदसदवंदियाणं तिहुवणहिदमधुरविसदवक्काणं ।**
**अंतातीदगुणाणं णमो जिणाणं जिदभवाणं ॥ १ ॥**

इन्द्रशतवन्दितेभ्यस्त्रिभुवनहितमधुरविशदवाक्येभ्यः ।
अन्तातीतगुणेभ्यो नमो जिनेभ्यो जितभवेभ्यः ॥ १ ॥

अथात्र 'नमो जिनेभ्यः' इत्यनेन जिनभावनमस्काररूपमसाधारणं शास्त्रस्यादौ मङ्गलमुपात्तम् । अनादिना संतानेन प्रवर्तमाना अनादिनैव सन्तानेन प्रवर्तमानैरिन्द्राणां शतैर्वन्दिता ये

---

अब ( श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेव विरचित ) गाथासूत्रका अवतरण किया जाता है:—

गाथा १

**अन्वयार्थः**—[ **इन्द्रशतवन्दितेभ्यः** ] जो सौ इन्द्रोंसे वन्दित हैं, [ **त्रिभुवनहितमधुरविशदवाक्येभ्यः** ] तीन लोकको हितकर, मधुर एवं विशद ( निर्मल, स्पष्ट ) जिनकी वाणी है, [ **अन्तातीतगुणेभ्यः** ] ( चैतन्यके अनन्त विलासस्वरूप ) अनन्त गुण जिनके वर्तते हैं और [ **जितभवेभ्यः** ] जिन्होंने भव पर विजय प्राप्त की है, [ **जिनेभ्यः** ] उन जिनोंको [ **नमः** ] नमस्कार हो ।

**टीकाः**—यहाँ ( इस गाथामें ) "जिनोंको नमस्कार हो" ऐसा कहकर शास्त्रके आदिमें जिनको भावनमस्काररूप असाधारण *मंगल कहा । "जो अनादि प्रवाहसे प्रवर्तते (—चले आ रहे ) हुए अनादि प्रवाहसे ही प्रवर्तमान (—चले आ रहे ) *सौ-सौ

---

* मलको अर्थात् पापको गाले—नष्ट करे वह मंगल है; अथवा सुखको प्राप्त करे—लाये वह मंगल है ।

* भवनवासी देवोंके ४०, व्यन्तर देवोंके ३२, कल्पवासी देवोंके २४, ज्योतिष्क देवोंके २, मनुष्योंका १ और तिर्यंचोंका १—इसप्रकार कुल १०० इन्द्र अनादि प्रवाहरूपसे चले आ रहे हैं ।

**शत-इंद्रवंदित, त्रिजगहित-निर्मल-मधुर वदनारने ।**
**निःसीम गुण धरनारने, जितभव नमुं जिनराजने ॥१॥**

इत्यनेन सर्वदैव देवाधिदेवत्वात्तेषामेवासाधारणनमस्कारार्हत्वमुक्तम् । त्रिभुवनमूर्ध्वाधोमध्यलोकवर्ती समस्त एव जीवलोकस्तस्मै निर्व्याबाधविशुद्धात्मतत्त्वोपलम्भोपायाभिधायित्वाद्धितं, परमार्थरसिकजनमनोहारित्वान्मधुरं, निरस्तसमस्तशंकादिदोषास्पदत्वाद्विशदं वाक्यं दिव्यो ध्वनिर्येषामित्यनेन समस्तवस्तुयाथात्म्योपदेशित्वात्प्रेक्षावत्प्रतीक्ष्यत्वमाख्यातम् । अन्तमतीतः क्षेत्रानवच्छिन्नः कालानवच्छिन्नश्च परमचैतन्यशक्तिविलासलक्षणो गुणो येषामित्यनेन तु परमाद्भुतज्ञानातिशयप्रकाशनादवाप्तज्ञानातिशयानामपि योगीन्द्राणां वन्द्यत्वमुदितम् । जितो भव आजवंजवो यैरित्यनेन तु कृतकृत्यत्वप्रकटनाच्च एवान्येषामकृतकृत्यानां शरणमित्युपदिष्टम् । इति

---

इन्द्रोंसे वन्दित हैं"—ऐसा कहकर सदैव देवाधिदेवपनेके कारण वे ही ( जिनदेव ही ) असाधारण नमस्कारके योग्य हैं—ऐसा कहा । "जिनकी वाणी अर्थात् दिव्यध्वनि तीन लोकको—ऊर्ध्व-अधो-मध्य लोकवर्ती समस्त जीवसमूहको—निर्बाध विशुद्ध आत्मतत्त्वकी उपलब्धिका उपाय कहनेवाली होनेसे हितकर है, परमार्थरसिक जनोंके मनको हरनेवाली होनेसे मधुर है और समस्त शंकादि दोषोंके स्थान दूर कर देनेसे विशद (निर्मल, स्पष्ट ) है"—ऐसा कहकर ( जिनदेव ) समस्त वस्तुके यथार्थ स्वरूपके उपदेशक होनेसे विचारवन्त बुद्धिमान पुरुषोंके बहुमानके योग्य हैं ( अर्थात् जिनका उपदेश विचारवंत बुद्धिमान पुरुषोंको बहुमानपूर्वक विचारना चाहिये ऐसे हैं ) ऐसा कहा । "अनन्त—क्षेत्रसे अंत रहित और कालसे अन्त रहित—परमचैतन्यशक्तिके विलासस्वरूप गुण जिनके वर्तते हैं" ऐसा कहकर (जिनोंको) परम अद्भुत ज्ञानातिशय प्रगट होनेके कारण ज्ञानातिशयको प्राप्त योगीन्द्रोंसे भी वंद्य हैं ऐसा कहा । "भव अर्थात् संसार पर जिन्होंने विजय प्राप्त की है" ऐसा कहकर कृतकृत्यपना प्रगट हो जानेसे वे ही ( जिन ही ) अन्य अकृतकृत्य जीवोंको शरणभूत हैं ऐसा उपदेश दिया ।—ऐसा सर्व पदोंका तात्पर्य है ।

भावार्थ :—यहाँ जिनभगवन्तोंके चार विशेषणोंका वर्णन करके उन्हें भाव नमस्कार किया है । (१) प्रथम तो, जिनभगवन्त सौ इन्द्रोंसे वंद्य हैं । ऐसे असाधारण नमस्कारके योग्य अन्य कोई नहीं है; क्योंकि देवों तथा असुरोंमें युद्ध होता है इसलिये ( देवाधिदेव जिन भगवानके अतिरिक्त ) अन्य कोई भी देव सौ इन्द्रोंसे वन्दित नहीं है । (२) दूसरे जिनभगवानकी वाणी तीनलोकको शुद्ध आत्मस्वरूपकी प्राप्तिका उपाय

सर्वपदानां तात्पर्यम् ॥१॥

---

दर्शाती है इसलिए हितकर है; वीतराग निर्विकल्प समाधिसे उत्पन्न सहज-अपूर्व-परमानन्दरूप पारमार्थिक सुखरसास्वादके रसिकजनोंके मनको हरती है इसलिए (अर्थात् परम समरसीभावके रसिक जीवोंको मुदित करती है इसलिए) मधुर है; शुद्ध जीवास्तिकायादि सात तत्त्व, नव पदार्थ, छह द्रव्य और पाँच अस्तिकायका संशय-विमोह-विभ्रम रहित निरूपण करती है इसलिये अथवा पूर्वापर विरोधादि दोष रहित होनेसे अथवा युगपद् सर्व जीवोंको अपनी-अपनी भाषामें स्पष्ट अर्थका प्रतिपादन करती है, इसलिए विशद-स्पष्ट-व्यक्त है। इसप्रकार जिनभगवानकी वाणी ही प्रमाणभूत है; एकान्तरूप अपौरुषेय वचन या विचित्र कथारूप कल्पित पुराणवचन प्रमाणभूत नहीं हैं। (३) तीसरे, अनन्त द्रव्य-क्षेत्र-काल-भावका जाननेवाला अनन्त केवलज्ञानगुण जिनभगवन्तोंको वर्तता है। इसप्रकार बुद्धि आदि सात ऋद्धियाँ तथा मतिज्ञानादि चतुर्विध ज्ञानसे सम्पन्न गणधरदेवादि योगीन्द्रोंसे भी वे वंद्य हैं। (४) चौथे, पाँच प्रकारके संसारको जिनभगवन्तोंने जीता है। इसप्रकार कृतकृत्यपनेके कारण वे ही अन्य अकृतकृत्य जीवोंको शरणभूत हैं, दूसरा कोई नहीं।—इसप्रकार चार विशेषणोंसे युक्त जिनभगवन्तोंको ग्रन्थके आदिमें भावनमस्कार करके मंगल किया।

**प्रश्नः**—जो शास्त्र स्वयं ही मंगल है, उसका मंगल किसलिए किया जाता है?

**उत्तरः**—भक्तिके हेतुसे मंगलका भी *मंगल किया जाता है। सूर्यकी दीपकसे, महासागरकी जलसे, वागीश्वरी (सरस्वती) की वाणीसे और मंगलकी मंगलसे अर्चना की जाती है ॥१॥

---

* इस गाथाकी श्री जयसेनाचार्यदेवकृत टीकामें शास्त्रका मंगल, शास्त्रका निमित्त, शास्त्रका हेतु (फल), शास्त्रका परिमाण, शास्त्रका नाम तथा शास्त्रके कर्ता—इन छह विषयोंका विस्तृत विवेचन किया है।

पुनश्च, श्री जयसेनाचार्यदेवने इस गाथाके शब्दार्थ, नयार्थ, मतार्थ, आगमार्थ एवं भावार्थ समझाकर "इसप्रकार व्याख्यान कालमें सर्वत्र शब्दार्थ, नयार्थ, मतार्थ, आगमार्थ और भावार्थ प्रयुक्त करने योग्य हैं"—ऐसा कहा है।

**समणमुहुग्गदमट्ठं चदुग्गदिणिवारणं सणिव्वाणं।**
**एसो पणमिय सिरसा समयमिणं सुणह वोच्छामि ॥२॥**

श्रमणमुखोद्गतार्थं चतुर्गतिनिवारणं सनिर्वाणम्।
एषः प्रणम्य शिरसा समयमिमं शृणुत वक्ष्यामि ॥२॥

समयो ह्यागमः। तस्य प्रणामपूर्वकमात्मनाभिधानमत्र प्रतिज्ञातम्। युज्यते हि स प्रणन्तुमभिधातुं चाप्तोपदिष्टत्वे सति सफलत्वात्। तत्राप्तोपदिष्टत्वमस्य श्रमणमुखोद्गतार्थत्वात्। श्रमणा हि महाश्रमणाः सर्वज्ञवीतरागाः। अर्थः पुनरनेकशब्दसम्बन्धेनाभिधीयमानो वस्तुतयै-

---

## गाथा २

**अन्वयार्थः**—[ श्रमणमुखोद्गतार्थं ] श्रमणके मुखसे निकले हुए अर्थमय ( -सर्वज्ञ महामुनिके मुखसे कहे हुए पदार्थोंका कथन करनेवाले [ चतुर्गतिनिवारणं ] चार गतिका निवारण करनेवाले और [ सनिर्वाणम् ] निर्वाण सहित ( -निर्वाणके कारणभूत )—[ इमं समयं ] ऐसे इस समयको [ शिरसा प्रणम्य ] शिरसा नमन करके [ एष वक्ष्यामि ] मैं उसका कथन करता हूँ; [ शृणुत ] वह श्रवण करो।

**टीकाः**—समय अर्थात् आगम; उसे प्रणाम करके स्वयं उसका कथन करेंगे ऐसी यहाँ ( श्रीमद्भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यदेवने ) प्रतिज्ञा की है। वह ( समय ) प्रणाम करने एवं कथन करने योग्य है; क्योंकि वह *आप्त द्वारा उपदिष्ट होनेसे सफल है। वहाँ, उसका आप्त द्वारा उपदिष्टपना इसलिये है कि जिससे वह "श्रमणके मुखसे निकला हुआ अर्थमय" है। 'श्रमण' अर्थात् महाश्रमण—सर्वज्ञवीतरागदेव; और 'अर्थ' अर्थात् अनेक शब्दोंके सम्बन्धसे कहा जानेवाला, वस्तुरूपसे एक ऐसा पदार्थ, पुनश्च (उसकी

---

* आप्त = विश्वासपात्र; प्रमाणभूत; यथार्थ वक्ता। [ सर्वज्ञदेव समस्त विश्वको प्रतिसमय सम्पूर्ण रूपसे जान रहे हैं और वे वीतराग ( मोहरागद्वेषरहित ) होनेके कारण उन्हें असत्य कहनेका लेशमात्र प्रयोजन नहीं रहा है; इसलिए वीतरागसर्वज्ञदेव सचमुच आप्त हैं। ऐसे आप्त द्वारा आगम उपदिष्ट होनेसे वह ( आगम ) सफल है।

आ समयने शिरनमनपूर्वक भाखुं छुं, सुणजो नमे।
जिनवदननिर्गत-अर्थमय, चउगतिहरण, शिवहेतु छे ॥२॥

कोऽभिधेयः । सफलत्वं तु चतसृणां नारकतिर्यग्मनुष्यदेवत्वलक्षणानां गतीनां निवारणत्वात् पारतंत्र्यनिवृत्तिलक्षणस्य निर्वाणस्य शुद्धात्मतत्त्वोपलम्भरूपस्य परम्परया कारणत्वात् स्वातंत्र्यप्राप्तिलक्षणस्य च फलस्य सद्भावादिति ।। २ ।।

**※समवाओ पंचण्हं समउ त्ति जिणुत्तमेहिं पण्णत्तं ।**
**सो चेव हवदि लोओ तत्तो अमिओ अलोओ खं ।।३।।**

※ समवादः समवायो वा पंचानां समय इति जिनोत्तमैः प्रज्ञप्तम् ।
स च एव भवति लोकस्ततोऽमितोऽलोकः खम् ।। ३ ।।

( -समयकी ) सफलता इसलिये है कि जिससे वह समय ( १ ) "नारकत्व, तिर्यंचत्व, मनुष्यत्व तथा देवत्वस्वरूप चार गतियोंका निवारण" करनेके कारण और ( २ ) शुद्धात्मतत्त्वकी उपलब्धिरूप "निर्वाणका परम्परासे कारण" होनेके कारण ( १ ) परतंत्रतानिवृत्ति जिसका लक्षण है और ( २ ) स्वतन्त्रताप्राप्ति जिसका लक्षण है—ऐसे+फल सहित है ।

**भावार्थः**—वीतरागसर्वज्ञ महाश्रमणके मुखसे निकले हुए शब्दसमयको कोई आसन्नभव्य पुरुष सुनकर, उस शब्दसमयके वाच्यभूत पंचास्तिकायस्वरूप अर्थसमयको जानता है और उसमें आजानेवाले शुद्ध जीवास्तिकायस्वरूप अर्थमें (पदार्थमें) वीतराग निर्विकल्प समाधि द्वारा स्थित रहकर चार गतिका निवारण करके, निर्वाण प्राप्त करके, स्वात्मोत्पन्न, अनाकुलतालक्षण, अनन्त सुखको प्राप्त करता है । इस कारणसे द्रव्यागमरूप शब्दसमय नमस्कार करने तथा व्याख्यान करने योग्य है ।। २ ।।

**गाथा ३**

**अन्वयार्थः**—[ **पंचानां समवादः** ] पाँच अस्तिकायका समभावपूर्वक

※ मूल गाथामें समवाओ शब्द है; संस्कृत भाषामें उसका अर्थ समवादः भी होता है और समवायः भी होता है ।

+ चार गतिका निवारण ( अर्थात् परतंत्रताकी निवृत्ति ) और निर्वाणकी उत्पत्ति ( अर्थात् स्वतन्त्रताकी प्राप्ति ) वह समयका फल है ।

समवाद वा समवाय पांच तणो समय-भाख्युं जिने ।
ते लोक छे, आगल अमाप अलोक आभस्वरूप छे ।।३।।

अत्र शब्दज्ञानार्थरूपेण त्रिविधाऽभिधेयता समयशब्दस्य लोकालोकविभागश्चाभिहितः। तत्र च पंचानामस्तिकायानां समो मध्यस्थो रागद्वेषाभ्यामनुपहतो वर्णपदवाक्यसन्निवेशविशिष्टः पाठो वादः शब्दसमयः शब्दागम इति यावत्। तेषामेव मिथ्यादर्शनोदयोच्छेदे सति सम्यगवायः परिच्छेदो ज्ञानसमयो ज्ञानागम इति यावत्। तेषामेवाभिधानप्रत्ययपरिच्छिन्नानां वस्तुरूपेण समवायः संघातोऽर्थसमयः सर्वपदार्थ सार्थ इति यावत्। तदत्र ज्ञानसमयप्रसिद्ध्यर्थं

---

निरूपण [वा] अथवा [समवायः] उनका समवाय (–पंचास्तिकायका सम्यक्बोध अथवा समूह) [समयः] वह समय है [इति] ऐसा [जिनोत्तमैः प्रज्ञप्तम्] जिनवरोंने कहा है। [सः च एव लोकः भवति] वही लोक है (-पाँच अस्तिकायके समूह जितना ही लोक है); [ततः] उससे आगे [अमितः अलोकः] अमाप अलोक [खम्] आकाशस्वरूप है।

टीकाः—यहाँ (इस गाथामें) शब्दरूपसे, ज्ञानरूपसे और अर्थरूपसे (-शब्दसमय, ज्ञानसमय और अर्थसमय)–ऐसे तीन प्रकारसे "समय" शब्दका अर्थ कहा है तथा लोक-अलोकरूप विभाग कहा है।

वहाँ, (१) 'सम' अर्थात् मध्यस्थ यानी जो रागद्वेषसे विकृत नहीं हुआ; 'वाद' अर्थात् वर्ण (अक्षर), पद (शब्द) और वाक्यके समूहवाला पाठ। पाँच अस्तिकायका 'समवाद' अर्थात् मध्यस्थ (-रागद्वेषसे विकृत नहीं हुआ) पाठ (-मौखिक या शास्त्रारूढ़ निरूपण) वह शब्दसमय है अर्थात् शब्दागम वह शब्दसमय है। (२) मिथ्यादर्शनके उदयका नाश होने पर, उस पंचास्तिकायका ही सम्यक्* अवाय अर्थात् सम्यक् ज्ञान वह ज्ञानसमय है, अर्थात् ज्ञानागम वह ज्ञानसमय है। (३) कथनके निमित्तसे ज्ञात हुए उस पंचास्तिकायका ही वस्तुरूपसे समवाय* अर्थात् समूह वह अर्थसमय है, अर्थात् सर्वपदार्थसमूह वह अर्थसमय है। उसमें, यहाँ

---

* समवाय=(१) सम्+अवाय; सम्यक् अवाय; सम्यक् ज्ञान। (२) समूह। [इस पंचास्तिकायसंग्रह शास्त्रमें यहाँ कालद्रव्य–कि जो द्रव्य होने पर भी अस्तिकाय नहीं है उसे विवक्षामें गौण करके 'पंचास्तिकायका समवाय वह समय है' ऐसा कहा है; इसलिये 'छह द्रव्यका समवाय वह समय है' ऐसे कथनके भावके साथ इस कथनके भावका विरोध नहीं समझना चाहिये; मात्र विवक्षाभेद है ऐसा समझना चाहिये। और इसीप्रकार अन्य स्थान पर भी विवक्षा समझकर अविरुद्ध अर्थ समझ लेना चाहिये।]

